किया था वह अलबेरुनी के लेखों से भी सही उतरता है। देशकाल भेद से ऐसे करण-ग्रन्थ अनेक हुए होंगे, यह सहज संभाव्य है। सम्प्रति वे सब उपलब्ध नहीं हैं। यदि उपलब्ध भी हुए तो उनका प्रत्यक्ष कोई उपयोग नहीं। फिर भी ज्योतिष शास्त्र का एवं सामान्यतः अपने देश का इतिहास समझने में उनका अत्यधिक उपयोग होगा।

## शक ६५० के बाद के अन्य ग्रन्थ तथा ग्रन्थकार

**श्रीपति**—इनके पाटीगणित और बीजगणित पर ग्रन्थ हैं। मुनीश्वर कृत लीलावती की टीका में इनके ग्रन्थ के जो उद्धरण दिये गये हैं, उनसे उपर्युक्त ग्रन्थों का पता चलता है, जैसा कि पृष्ठ ३३० पर लिख आये हैं।

**केशव**—विवाहवृन्दावनकार केशव का वर्णन पृष्ठ ३५२ में किया जा चुका है। इनका समय शक ११६५ के लगभग प्रतीत होता है।

**महादेव कृत ग्रहसिद्धि**—ये गोदा के पास रासिण के रहने वाले थे। वहाँ की पलभा ४।। थी। अहमदनगर के दक्षिण रासिन नामक एक गाँव है। पर वहाँ की पलभा लगभग ४ है तथा वह गोदा के पास नहीं है, भीमा के पास महाराष्ट्र में है।

पृष्ठ ३५३ पर दिये गये कतिपय उल्लेखों से ये गुजराती प्रतीत होते हैं। संभव है कि मूलतः गुजरात के रहनेवाले होते हुए स्वयं ये या इनके कोई पूर्वज महाराष्ट्र देश में आकर बस गये हों।

**नृसिंह**—ग्रहलाघवकार गणेश दैवज्ञ के भाई राम थे। उनके ये पुत्र थे (पृष्ठ ३६९)। राम गणेश दैवज्ञ के छोटे भाई रहे होंगे। सुधाकर ने लिखा है कि नृसिंह ने शक १४८० में महादेव की ग्रहसिद्धि का अनुसरण कर "मध्यमग्रहसिद्धि" नामक ग्रन्थ लिखा। उसमें मध्यम ग्रह मात्र हैं। स्पष्टग्रह महादेव के ग्रन्थ पर से करना चाहिए। कृष्णशास्त्री गोडबोले की हस्तलिखित मराठी पुस्तक में लिखा है कि "केशव दैवज्ञ के पौत्र राम के पुत्र नृसिंह ने शक १५१० में "ग्रहकौमुदी" ग्रन्थ लिखा। नृसिंह का जन्म शक १४७० है।" यह शक और ऊपर का शक १४८०, इन दोनों में एक गलत होना चाहिए। शक १४८० छोड़कर शेष वर्षगति से गुणा कर ग्रह निकालना चाहिए, ऐसा नृसिंह ने लिखा है। इससे स्पष्ट है कि उक्त शक में भूल होनी संभव नहीं। सम्भवतः शक १४८० के बाद किसी वर्ष नृसिंह ने उक्त ग्रन्थ लिखा होगा।

# अनुक्रमणिका

## १. ज्योतिषग्रन्थ

### क. संस्कृत के

ख—संस्कृतेतर भाषाओं के ज्योतिष ग्रन्थ

## २. ज्योतिष-ग्रन्थकार

क—संस्कृत भाषा के

### ख अन्य भाषाओं के

## ३. अन्य ग्रन्थ

### क. संस्कृत के

**ख. संस्कृतेतर भाषाओं के**

## ४. अन्य ग्रन्थकार

### क. संस्कृत भाषा के



### ख. अन्य भाषाओं के

